पृ०

**सहकारी प्रत्यय**

प्रत्यक्ष ज्ञान का द्वितीय प्रत्यक्ष। प्रत्यक्ष ज्ञान में सहायता देने वाला कारण जैसे चाक्षुष प्रत्यक्ष में प्रकाश, क्योंकि बिना प्रकाश के घट का चाक्षुष ज्ञान सम्पन्न नहीं हो सकता। ३२७

**सहजयान**

वज्रयान का नामान्तर। ३६८

**सहजावस्था**

ग्राह्य, ग्राहक तथा ग्रहण की त्रिपुटी का सर्वथा अभाव होने पर जिस दशा में योगी महासुख या निर्वाण की प्राप्ति करता है उसका नाम है 'सहज अवस्था'। ३६८

**सहभू आश्रय**

जो विज्ञान के साथ-साथ अस्तित्व में आता है तथा साथ ही विलीन होता है वह सदा संबद्ध होने से इस नाम से पुकारा जाता है जैसे चक्षुविज्ञान में चक्षु। २४०

**सांवृतिक सत्य**

अविद्या-जनित व्यावहारिक सत्ता। २९०

**साधन**

बौद्ध तन्त्र में देवताओं के मन्त्र, यन्त्र, पूजा पटल का वर्णन। ३५८

**साधुमती**

योग की नवमी भूमि। ३३५

**सामान्य लक्षण**

अनेक वस्तुओं के साथ गृहीत वस्तु का सामान्य रूप। इसमें कल्पना का प्रयोग होता है और इसी लिए यह अनुमान का विषय होता है, प्रत्यक्ष का नहीं। ३२५

**सुख**

चित्त समाधान से शरीर की व्युत्थित दशा की बेचैनी जाती रहती है तथा पूरे शरीर में स्थिरता तथा शान्ति का उदय होता है। इसी वृत्ति का नाम है सुख। ३४७

पृ०

**सुखराज**

'महासुख' का अपर नाम । ३६८

**सुदुर्जया**

योग की पंचम भूमि । ३३५

**सुषुम्ना**

मध्यनाडी । वाम तथा दक्षिण नाडी की समानता होने पर अर्थात् कुम्भक होने पर वायु सुषुम्ना में प्रवेश करता है । इसी द्वार के सहारे प्राण की ऊर्ध्वगति करना योगियों का परम ध्येय है । ३६८

**सोपधिशेष**

आस्रवों ( मलों ) के क्षीण हो जाने पर जीवित रहने वाले अर्हतों के अभी भी अनेक विज्ञान शेष रह जाते हैं । उन्हीं के निर्वाण का यह नाम है । जीवन्मुक्ति का प्रतीक । १९८

**सौत्रान्तिक**

सूत्रान्त या सूत्र के ऊपर आश्रित बौद्ध सम्प्रदाय जो बाह्य अर्थ की सत्ता अनुमान के आधार मानता है । बाह्यार्थानुमेय-वादी बौद्धमत । १६१

**स्कन्ध**

समुदाय । पाँच प्रकार । आत्मा इन्हीं पाँचों स्कन्धों का समुदाय माना जाता है, उसका स्वतः पृथग् अस्तित्व नहीं होता । ८४

**स्वभावकाय**

धर्मकाय का ही अपर नाम । १३८

**स्वलक्षण**

वस्तु का अपना रूप जो शब्द आदि के बिना ही ग्रहण किया जाय । यह तब सम्भव है जब वस्तु अलग-अलग रूप से ग्रहण की जाय । यह प्रत्यक्ष का विषय होता है, क्योंकि इसमें कल्पना का तनिक भी प्रयोग नहीं होता । ३२५

**स्वसंवेदन प्रत्यक्ष**

निर्विकल्पक प्रत्यक्ष । ३२७

पृ०

**स्थापनीय**

प्रश्न का चतुर्थ प्रकार। वह प्रश्न जिसका उत्तर बिल्कुल छोड़ देने से ही दिया जाता है। ४९

**स्वाभाविक काय**

धर्मकाय की ही अपर संज्ञा। १३८

**स्रोतापन्न**

श्रावक की प्रथम भूमि। जब साधक का चित्त प्रपंच से एक दम हटकर निर्वाण के मार्ग पर आरूढ हो जाता है जहाँ से गिरने की तनिक भी संभावना नहीं रहती तब उसे स्रोतापन्न कहते हैं। ११७

## ह

**ह**

तन्त्र में चन्द्र या वाम नाडी का सांकेतिक नाम। ३६७

**हठयोग**

चन्द्र तथा सूर्य का एकीकरण, इडा तथा पिंगला, प्राण और अपान का समीकरण सिद्ध करने वाला योग। ३६७

**हतविक्खित्तम्**

१७ वाँ कर्मस्थान। कुछ नष्ट और कुछ छिन्न-भिन्न अंग वाले शव पर ध्यान लगाना। ३४०

**हेतु**

मुख्य कारण। 'प्रत्यय' से हेतु की भिन्नता जानने के लिए देखिए 'प्रत्यय' शब्द। ७२



# सम्मतियाँ

## जैन-दर्शन के प्रकाण्ड विद्वान् , हिन्दू विश्वविद्याल में जैन-दर्शन के भूतपूर्व अध्यापक पं० सुखलाल जी—

जिस देश में तथागत ने जन्म लिया और जहाँ उन्होंने पादचर्या से भ्रमण किया उसी देश की राष्ट्रभाषा में बौद्ध-दर्शन के सभी अंगों पर आधुनिक दृष्टि से लिखी गई किसी पुस्तक का अभाव एक लाञ्छन की वस्तु थी। इस लाञ्छन को मिटाने का सर्वप्रथम प्रयत्न पं० बलदेव उपाध्याय ने किया है। अतः उनका यह प्रयास सचमुच स्तुत्य है। इस पुस्तक में बौद्ध-धर्म तथा दर्शन के सभी अङ्गों का प्रामाणिक वर्णन किया गया है परन्तु स्थानाभाव से इन विषयों का संक्षिप्त वर्णन होना स्वाभाविक है। यह पुस्तक इतनी रुचिकर हुई है कि इसे पढ़ने वालों की जिज्ञासा इस विषय में जग उठेगी। बौद्धधर्म तथा दर्शन के तथ्यों के रहस्यों का उद्घाटन केवल इसी ग्रन्थरत्न के अनुशीलन से हो जाता है।

विद्वान् लेखक की भाषा तो प्रसन्न है ही, साथ ही विषय भी रोचक तथा रुचिकर ढंग से वर्णित है। पुस्तक पक्षपातरहित दृष्टि से लिखी गई है जो साम्प्रदायिकता के इस युग में अत्यन्त कठिन है। हमें विद्वान् लेखक से अभी बहुत कुछ आशा है।

## काशी हिन्दू-विश्वविद्यालय के दर्शन-शास्त्र के अध्यक्ष प्रोफेसर डा० भीखनलाल आत्रेय एम. ए. डि. लिट्.

बौद्धदर्शन भारतीय दर्शन का एक प्रधान अङ्ग है और भारतीय विचारों के विकास के इतिहास में इसका महत्त्वपूर्ण स्थान है। तिसपर भी जन-साधारण को ही नहीं, भारत के पण्डितों का भी बौद्धदर्शन-सम्बन्धी ज्ञान नहीं के बराबर है। जो थोड़ा-बहुत ज्ञान है वह अशुद्ध

है। इसका प्रधान कारण बौद्ध दर्शन पर हिन्दी तथा अन्य प्रान्तीय भाषाओं में प्रामाणिक तथा आधुनिक ढंग से लिखी हुई पुस्तकों का अभाव है। काशी हिन्दू-विश्वविद्यालय के संस्कृत के अध्यापक पं० बलदेव उपाध्याय जी ने बौद्ध-दर्शन पर यह ग्रन्थ लिखकर वास्तव में एक बड़े अभाव की पूर्ति की है। यह ग्रन्थ बड़े परिश्रम और अध्ययन का फल है। अभी तक इस प्रकार का बौद्ध-दर्शन पर कोई दूसरा ग्रन्थ हिन्दी भाषा में तो क्या, अन्य किसी भी भारतीय भाषा में नहीं छपा है। ग्रन्थ सर्वाङ्गपूर्ण हैं और बौद्ध-धर्म और दर्शन के सम्बन्ध में पर्याप्त ज्ञान उत्पन्न कराने योग्य है। इसकी भाषा शुद्ध और छपाई उत्तम है। प्रत्येक दर्शन प्रेमी पाठक के पुस्तकालय में रहने योग्य ग्रन्थों में से यह एक है।

नालन्दा 'मगधपाली-विद्यालय' के वर्तमान अध्यक्ष
भिक्षु जगदीश काश्यप एम. ए.

श्री पं० बलदेव उपाध्याय की लिखी 'बौद्ध-दर्शन' नामक पुस्तक को आद्योपान्त पढ़कर बड़ा आनन्द आया। साम्प्रदायिक संकीर्णता के कारण बौद्ध-दर्शन को अयथार्थ रूप से रखने का जो प्रयास कुछ लेखकों ने किया है उनका परिमार्जन यह ग्रन्थ कर देता है। बौद्ध-दर्शन पर इतनी अच्छी, प्रामाणिक, विद्वत्तापूर्ण और सुबोध पुस्तक लिखकर पण्डितजी ने हिन्दी-साहित्य की अनुपम वृद्धि की है। पुस्तक नितान्त मौलिक है तथा मूल-ग्रन्थों का अध्ययन कर लिखी गई है। हिन्दी में तो क्या अंग्रेजी भाषा में भी इतनी सर्वाङ्गपूर्ण पुस्तक नहीं हैं जिसमें बौद्ध-धर्म तथा दर्शन के इतिहास तथा सिद्धान्तों का इतना प्रामाणिक विवेचन किया गया हो। यह पुस्तक बौद्ध-विद्वानों के लिये भी पठनीय है। अन्त में हम विद्वान् लेखक को इस गम्भीर ग्रन्थ के लिखने के लिये बधाई देते हैं।

# सौगतसिद्धान्तसारसंग्रह

( हिन्दी अनुवाद सहित )

## ( बौद्ध दर्शन )

लेखक—**डा० चन्द्रधर शर्मा** एम. ए., डी. फिल्.,
डी. लिट्., एल्. एल्. बी., साहित्याचार्य, साहित्यरत्न,
अध्यापक, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय,

इस ग्रन्थ में भगवान् बुद्ध के उपदेशों से लेकर जब तक भारत में बौद्ध धर्म का प्रभाव रहा तब तक के आचार्यों के उपलब्ध दार्शनिक ग्रन्थों में से बौद्धदर्शन के सारभूत तत्त्वों का संग्रह किया गया है। ग्रन्थ के पाँच परिच्छेद हैं—( १ ) पालिवाङ्मय, ( २ ) महायान सूत्र, ( ३ ) शून्यवाद, ( ४ ) विज्ञानवाद और ( ५ ) स्वतन्त्रविज्ञानवाद। कुछ महत्त्वपूर्ण भेद होने पर भी महायान मत और अद्वैत वेदान्त परस्पर सम्बद्ध सोपान परम्परा के समान क्रमबद्ध हैं। बौद्ध ग्रन्थ दुष्प्राप्य होने के कारण तथा पण्डितों में अधिक प्रचलित न होने के कारण एवं बौद्ध-दर्शन का ज्ञान अन्य दर्शनों में पूर्वपक्ष के रूप में उपस्थापित प्रायः एकाङ्गी और भ्रामक सिद्धान्तों तक ही सीमित होने के कारण, बौद्ध-दर्शन के विषय में अनेक भ्रान्त धारणायें रूढ़ हो गई हैं। इस संग्रह द्वारा बौद्ध-दर्शन के विकास को अपने स्वरूप में विद्वज्जनों के लिये सुलभ किया गया है। साथ में हिन्दी अनुवाद भी दिया गया है जिसमें पारिभाषिक शब्दों और भावार्थ को भी स्पष्ट किया गया है। बौद्ध-दर्शन के ज्ञान के लिये यह ग्रन्थ अत्यन्त उपादेय है।

नवीन चमकता टाइप, ग्लेज कागज, सुन्दर टिकाऊ पक्की जिल्द युक्त

पुस्तक का मूल्य ५) पांच रुपया मात्र।

---

चौखम्बा विद्या भवन, चौक, बनारस-१